समूह के आभूषणों से युक्त है। अर्थात्, जैसा कि लोक में प्रसिद्ध है, पृथ्वी भर में सात समुद्र हैं। ये समुद्र ही मानो जलरूप में हीरों के समूह हैं। जिस प्रकार गले में पड़े हुए हीरों के हार से रमणीमुख अतिशय शोभा को प्राप्त होता है वैसे ही यह पृथ्वी समुद्रों के जलरूप हीरकसमूह के आभूषणों से शोभित है। ऐसी पृथ्वी को भार्गव ब्राह्मणों को दान देने के लिए इच्छा करते हैं। यहाँ कल्पना की गई है कि उस पृथ्वी को दान में प्राप्त करने की इच्छा से ब्रह्मा ने अपना हाथ फैलाया है। किस प्रकार? नारायणावतार में नाभि से कमल उत्पन्न किए जाने पर। यह देखकर भार्गव के मुख पर अलौकिक क्रीड़ास्मित उत्पन्न हो गया। यहाँ पृथ्वी को दान करने का संकल्प ही है, अभी उसे दान नहीं किया। इसलिए अपरिपूर्ण मनोविकार होने से यहाँ भाव ही है, रसनिष्पत्ति नहीं हुई है। इसी के लिए कहते हैं कि यहाँ अद्भुत भाव मुख्य है और दान-वीर-रस गौण है।

**विद्वद्वारिधराः स्नेहं तथा वर्षत सन्ततम् ।**
**लभते विपुलां वृद्धि यथा रसतरंगिणी ।। २८ ।।**

**[विद्वान्रूपी मेघ निरन्तर ऐसे स्नेह की वर्षा करें जिससे यह 'रसतरंगिणी' अतिशय वृद्धि को प्राप्त होती रहे।]**

व्याख्या—मेघों द्वारा जलवर्षण से नदी पुष्ट होकर अतिशय वृद्धि को प्राप्त होती है। यहाँ भानुदत्त कामना करते हैं कि विद्वान्रूपी मेघों से इस 'रसतरगिणी' नामक ग्रन्थ को अतिशय वृद्धि स्नेहवर्षा के कारण प्राप्त हो। अर्थात् विद्वान् लोग बड़े स्नेह से इस 'रसतरंगिणी' नामक ग्रन्थ को अपनाएँ जिससे यह ग्रन्थ अतिशय लोकप्रियता और प्रसिद्धि को प्राप्त हो। यहाँ मेघ विद्वान्, वर्षा स्नेह और तरंगिणी 'रसतरंगिणी' नामक ग्रन्थ है।

**अवगाहस्व वाग्देवि दिव्यां रसतरंगिणीम् ।**
**अस्मत्पद्येन पद्मेन रचय श्रुतिभूषणम् ।। २९ ।।**

**[हे वाग्देवी! इस दिव्य रसतरंगिणी में अवगाहन करो और हमारे पद्य-रूप कमलों से कर्णाभूषण की रचना करो।]**

**यावद्भानोः सुता काऽपि कालिन्दी भुवि वर्तते ।**
**तावत्तिष्ठतु मे भानोरेषा रसतरंगिणी ।। ३० ।।**

**[जब तक सूर्य की पुत्री अनुपम कालिन्दी पृथ्वी पर विद्यमान है तब तक मेरी यह रसतरंगिणी भी स्थित रहे।]**

व्याख्या—यहाँ प्रकारान्तर से 'रसतरंगिणी' नामक ग्रन्थ के अमरत्व की

कामना की गई है। यमुना को सूर्य की पुत्री कहा गया है। यह यमुना जब तक पृथ्वी पर बहे तब तक भानुकृत 'रसतरंगिणी' नामक ग्रन्थ भी लोक में प्रसिद्ध रहे। सूर्य अर्थात् भानु की पुत्री यमुना और भानुकविकृत 'रसतरंगिणी'। अर्थात् यमुना का जनक है सूर्य अर्थात् भानु और 'रसतरंगिणी' का कर्ता है भानुकवि। जिस प्रकार पृथ्वी पर भानुसुता यमुना सदैव प्रवाहित रहेगी इसी प्रकार भानुकृत यह 'रसतरंगिणी' भी लोक में सदैव प्रसिद्धरूप में अमर रहेगी।

**इति श्रीभानुदत्तमिश्रविरचितायां रसतरंगिण्यां प्रकीर्णकं नामाष्टमस्तरंगः।**

**[भानुदत्त मिश्र द्वारा विरचित 'रसतरंगिणी' की प्रकीर्णक नामक अष्टम तरंग समाप्त हुई।]**

**समाप्तोऽयं ग्रन्थः।**

## रसतरङ्गिणीस्थोदाहरणश्लोकानामकाराद्यनुक्रमणिका।

## प्रमाणत्वेनोद्धृतानां ग्रन्थानां नामानि ।

| | | पृष्ठस्य | पङ्क्तौ |
|---|---|---|---|
| कुमारसंभवम् | … | १० | २६ |
| कादम्बरी | … | १० | २६ |
| रघुवंशम् | … | १० | २६ |
| रसरत्नदीपिका | … | १० | ३१ |
| श्रृङ्गारतिलकम् | … | ५९ | २२ |
| अयोध्यावर्णनम् | … | ७७ | २९ |
| रसमञ्जरी | … | ११३ | ४ |

## अशुद्धशोधनम्

| पृष्ठ/पंक्ति | मुद्रित | शुद्ध | पृष्ठ/पंक्ति | मुद्रित | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| २०/८ | वक्ति: | वक्ति | ९४/२३ | वक्रारविन्दे | वक्त्रारविन्दे |
| ३२/२० | वीभत्सस्य | बीभत्सस्य | ९७/१३ | क्रूर | क्रूरं |
| ३९/१३ | चानुभव: | चानुभाव: | ११०/२८ | विष्णुवर्णा: | विष्णुर्वर्णा: |
| ४७/१८ | वदन वैवर्ण्य | वदनवैवर्ण्य | ११३/२६ | सदव | सदैव |
| ४७/२६ | वक्रकुहरे | वक्त्रकुहरे | ११८/२ | पुन | पुन: |
| ५८/२४ | वक्रं | वक्त्रं | १२५/२ | प्रम | प्रेम |
| ६१/११ | अगाकृष्टचा | अंगाकृष्टचा | १२८/२ | स्वनिष्ठ | स्वनिष्ठ: |
| ६६/१ | नि:सहता | नि:सहता | १३४/२५ | स्पद्ध | स्पर्द्ध |
| ८३/२२ | न्यासस्तृतीय | न्यासंस्तृतीय | १४४/३ | भृत | भृत: |
| ८६/६ | दधुर्भूरूहा: | दधुर्भूरुहा: | १६६/७ | गिरिमय | गिरिमयं |
| ९१/३१ | वक्र | वक्त्र | १६८/१० | प्रविचलमिद | प्रविचलमिदं |

